"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."




पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2013-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 14 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 1 अप्रैल 2016—चैत्र 12, शक 1938

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 1 मार्च 2016

क्रमांक 362/3131/अव./2015/1-8/स्था.—श्री राघवेन्द्र कुमार (रा.वि.से.), विशेष कर्त्तव्यस्थ अधिकारी, वित्त विभाग को दिनांक 26-10-2015 से 06-11-2015 तक 12 दिवस का (दिनांक 24, 25-10-2015 के घोषित शासकीय अवकाश के लाभ सहित) अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री राघवेन्द्र कुमार आगामी आदेश तक विशेष कर्त्तव्यस्थ अधिकारी, वित्त विभाग के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2016.

3. अवकाश अवधि में श्री राघवेन्द्र कुमार को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री राघवेन्द्र कुमार अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**तीरथ प्रसाद लड़िया,** अवर सचिव.

---

## गृह (पुलिस) विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 23 फरवरी 2016

क्रमांक एफ 3-84/2015/गृह-दो.—मैदानी गोला बारूद तोप अभ्यास अधिनियम 1983 के अध्याय II की धारा 9 (1, 2, 3, 4) में निहित प्रावधान के अंतर्गत राज्य शासन एतद्द्वारा केन्द्रीय सशस्त्र/राज्य पुलिस बल के जवानों को प्रशिक्षण के दौरान फायरिंग अभ्यास हेतु ग्राम-भरनी, प.ह.नं. 27 रा.नि.मं.-सकरी, तह. तखतपुर, जिला बिलासपुर स्थित भूमि खसरा नं. 106, 107, 117, 119 एवं 201/1 में कुल रकबा 63.180 हेक्टर भूमि शासकीय अभिलेखों में 87वीं वाहिनी सीआरपीएफ बल रायपुर के नाम पर मालिकाना हक पर दर्ज है. उक्त भूमि में ग्रुप केन्द्र में निर्मित 100 मीटर को ग्रुप केन्द्र बफैल फायरिंग रेंज हेतु अधिसूचित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**डी. के. माथुर,** उप-सचिव.

---

## श्रम विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 21 मार्च 2016

क्रमांक एफ 10-11/2015/16.—कारखाना अधिनियम, 1948 (1948 का 63) की धारा 112 द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुये, राज्य सरकार, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ कारखाना नियम 1962 में निम्नलिखित और संशोधित करती है, अर्थात् :—

### संशोधन

उक्त नियमों में,—
नियम 5 में अंक एवं शब्द “5 वर्ष” के स्थान पर अंक एवं शब्द “10 वर्ष” प्रतिस्थापित किया जाये.

No. F 10-11/2015/16.—In exercise of the powers conferred by Section 112 of the Factories Act, 1948 (No. 63 of 1948) the State Government, hereby, makes the following further amendment in the Chhattisgarh Factories Rules, 1962, namely :—

### AMENDMENT

In the said rules,—
In Rule 5, for the figure and word “5 year”, the figures and word “10 year” shall be substituted.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**याकुब खेस्स,** उप-सचिव.

# कृषि विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 14 मार्च 2016

क्रमांक/7526/एफ-20/15/2014/14-2.—यत:, राज्य सरकार ने छत्तीसगढ़ कृषि उपज मंडी अधिनियम, 1972 (क्र. 24 सन् 1973) की धारा 79 की उप-धारा (2) के खण्ड (छ:) के अधीन जारी अधिसूचना क्रमांक/5192/एफ-20/15/2014/14-2, रायपुर दिनांक 14 दिसंबर, 2015 के द्वारा छत्तीसगढ़ कृषि उपज मण्डी (एक से अधिक मंडी क्षेत्र के लिये विशेष अनुज्ञप्ति) नियम, 2006 के नियम 4 के खण्ड (क) में संशोधन करने के अपने आशय को संसूचित किया था;

अतएव, छत्तीसगढ़ कृषि उपज मंडी अधिनियम, 1972 (क्र. 24 सन् 1973) की धारा 79 की उप-धारा (1) के अधीन प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार, एतद्द्वारा, उक्त नियम में निम्नलिखित संशोधन करती है, जिसे उक्त अधिनियम की धारा 79 द्वारा अपेक्षित किये गये अनुसार पूर्व में ही प्रकाशित किया जा चुका है.

### संशोधन

उक्त नियमों में,—

नियम 4 के खण्ड (क) के स्थान पर, निम्नलिखित प्रतिस्थापित किया जाये, अर्थात् :—

"(क) व्यापारी/प्रसंस्करणकर्ता/आढ़तिया/सर्वेक्षक/भण्डारणकर्मी/गोडाउनकीपर रु. 25,000/- (पच्चीस हजार रुपये)"

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**प्रदीप कुमार दवे,** संयुक्त सचिव.

नया रायपुर, दिनांक 14 मार्च 2016

क्रमांक/7526/एफ-20/15/2014/14-2.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना क्रमांक/7526/रायपुर दिनांक 14-03-2016 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**प्रदीप कुमार दवे,** संयुक्त सचिव.

Naya Raipur, 14th March 2016

No./7526/F-20/15/2014/14-2.—Whereas, the State Government vide Notification No./5192/F-20/15/2014/14-2, Raipur, dated 14th December, 2015 issued under clause (vi) of sub-section (2) of Section 79 of the Chhattisgarh Krishi Upaj Mandi Adhiniyam, 1972 (No. 24 of 1973) had signified its intension to amend in clause (a) of rule 4 in the Chhattisgarh Krishi Upaj Mandi (Special Licence for more than one Market Areas) Rules, 2006;

Now, therefore, in exercise of the powers conferred under sub-section (1) of Section 79 of the Chhattisgarh Krishi Upaj Mandi Adhiniyam, 1972 (No. 24 of 1973), the State Government, hereby, makes the following amendment in the said rule, the same having been previously published as required Section 79 of the said Act.

### AMENDMENTS

In the said rules,—

For clause (a) of rule 4, the following shall be substituted, namely :—

"(a) Trader/Processor/Commission Agent/Surveyor/Warehouseman/Godown Keeper. Rs. 25,000/- (Rupees twenty five thousend)"

By order and in the name of the Governor of Chhattisgarh,
PRADEEP KUMAR DAVE, Joint Secretary.

## आवास एवं पर्यावरण विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 15 मार्च 2016

क्रमांक एफ 7-06/2011/32.—राज्य शासन, एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्र. 23 सन् 1973) की धारा 24 की उपधारा (3) के अंतर्गत प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, इस अधिसूचना के राजपत्र में प्रकाशन की तिथि से निम्नलिखित निवेश क्षेत्रों में छत्तीसगढ़ भूमि विकास नियम, 1984 लागू करता है :—

1. **जिला बलरामपुर-रामानुजगंज—** (1) राजपुर निवेश क्षेत्र (2) कुसमी निवेश क्षेत्र.
2. **जिला सूरजपुर —** (1) प्रतापपुर निवेश क्षेत्र (2) जरही निवेश क्षेत्र (3) भटगवां निवेश क्षेत्र.
3. **जिला बलौदाबाजार —** (1) भटगांव निवेश क्षेत्र (2) लवन निवेश क्षेत्र.
4. **जिला बिलासपुर —** (1) गनियारी निवेश क्षेत्र.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**रेजीना टोप्पो,** संयुक्त सचिव.

---

## वाणिज्य एवं उद्योग विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 5 मार्च 2016

क्रमांक एफ 20-36/2014/11/(6).—यत: इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 20-92/2006/11/(6) दिनांक 02 जनवरी 2007 के अनुसार उद्यमियों द्वारा स्वविवेकानुसार ई.एम. पार्ट-I तथा ई.एम. पार्ट-II दाखिल करने संबंधी व्यवस्था भारत सरकार, सूक्ष्म, लघु और मध्यम उद्यम मंत्रालय, की अधिसूचना क्रमांक एस.ओ. 2576(ई) दिनांक 18 सितम्बर, 2015 के द्वारा परिवर्तित की गई है,

ओर यत: इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 20-4/2016/11/(6) दिनांक 06 फरवरी, 2016 से उद्यमियों को स्वविवेकानुसार स्वप्रमाणन के आधार पर "उद्यम आकांक्षा" (Udyam Aakanksha) दाखिल करने की व्यवस्था लागू की गई है,

ओर यत: औद्योगिक नीति 2014-19, में वर्तमान में पात्रता के लिये ई.एम. पार्ट-I एवं ई.एम. पार्ट-II अनिवार्य अभिलेख है,

अतएव, राज्य शासन, औद्योगिक नीति 2014-19 के क्रियान्वयन हेतु औद्योगिक नीति 2014-19 में जहां-जहां भी ई-एम पार्ट-I शब्द प्रयुक्त हुआ है, उसे ई-एम पार्ट-I/उद्यम आकांक्षा (Udyam Aakanksha) से प्रतिस्थापित करता है.

यह अधिसूचना दिनांक 18 सितम्बर 2015 से प्रभावशील होगी.

नया रायपुर, दिनांक 5 मार्च 2016

क्रमांक एफ 20-77/2012/11/(6).—यत: इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 20-92/2006/11/(6) दिनांक 02 जनवरी 2007 के अनुसार उद्यमियों द्वारा स्वविवेकानुसार ई.एम. पार्ट-I तथा ई.एम. पार्ट-II दाखिल करने संबंधी व्यवस्था भारत सरकार, सूक्ष्म, लघु और मध्यम उद्यम मंत्रालय, की अधिसूचना क्रमांक एस.ओ. 2576(ई) दिनांक 18 सितम्बर, 2015 के द्वारा परिवर्तित की गई है,

ओर यत: इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 20-4/2016/11/(6) दिनांक 06 फरवरी, 2016 से उद्यमियों को स्वविवेकानुसार स्वप्रमाणन के आधार पर "उद्यम आकांक्षा" (Udyam Aakanksha) दाखिल करने की व्यवस्था लागू की गई है,

ओर यत: ऑटोमोटिव उद्योग नीति 2012, में वर्तमान में पात्रता के लिये ई.एम. पार्ट-I एवं ई.एम. पार्ट-II अनिवार्य अभिलेख है,

अतएव, राज्य शासन, ऑटोमोटिव उद्योग नीति 2012 के क्रियान्वयन हेतु ऑटोमोटिव उद्योग नीति 2012 में जहां-जहां भी ई-एम पार्ट-1 शब्द प्रयुक्त हुआ है, उसे ई-एम पार्ट-1/उद्यम आकांक्षा (Udyam Aakanksha) से प्रतिस्थापित करता है.

यह अधिसूचना दिनांक 18 सितम्बर 2015 से प्रभावशील होगी.

नया रायपुर, दिनांक 16 मार्च 2016

क्रमांक एफ 20-4/2016/11/(6).—यत: इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 20-92/2006/11/(6) दिनांक 02 जनवरी 2007 के अनुसार उद्यमियों द्वारा स्वविवेकानुसार ई.एम. पार्ट-I तथा ई.एम. पार्ट-II दाखिल करने संबंधी व्यवस्था भारत सरकार, सूक्ष्म, लघु और मध्यम उद्यम मंत्रालय, की अधिसूचना क्रमांक एस.ओ. 2576(ई) दिनांक 18 सितम्बर, 2015 के द्वारा परिवर्तित की गई है,

ओर यत: इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 06 फरवरी, 2016 से उद्यमियों को स्वविवेकानुसार स्वप्रमाणन के आधार पर "उद्यम आकांक्षा" (Udyam Aakanksha) दाखिल करने की व्यवस्था लागू की गई है,

ओर यत: औद्योगिक नीति 2014-19, में वर्तमान में पात्रता के लिये ई.एम. पार्ट-I एवं ई.एम. पार्ट-II अनिवार्य अभिलेख है,

अतएव, राज्य शासन, औद्योगिक नीति 2014-19 के क्रियान्वयन हेतु औद्योगिक नीति 2014-19 में जहां-जहां भी ई-एम पार्ट-1 शब्द प्रयुक्त हुआ है, उसे ई-एम पार्ट-1/उद्यम आकांक्षा (Udyam Aakanksha) से प्रतिस्थापित करता है :—

| | | |
|---|---|---|
| 1. | छत्तीसगढ़ राज्य ब्याज अनुदान नियम, 2014 | क्रमांक एफ 20-31/2015/11/(6), दिनांक 04-06-2015 |
| 2. | छत्तीसगढ़ राज्य मार्जिन मनी अनुदान नियम, 2014 | क्रमांक एफ 20-54/2015/11/(6), दिनांक 17-06-2015 |
| 3. | छत्तीसगढ़ राज्य विकलांग (नि:शक्त) रोजगार अनुदान नियम, 2014. | क्रमांक एफ 20-63/2015/11/(6), दिनांक 17-06-2015 |
| 4. | स्थायी पूंजी निवेश अनुदान, 2014 | क्रमांक एफ 20-68/2015/11/(6), दिनांक 21-08-2015 |
| 5. | परियोजना प्रतिवेदन अनुदान नियम, 2014 | क्रमांक एफ 20-82/2015/11/(6), दिनांक 24-09-2015 |
| 6. | गुणवत्ता प्रमाणीकरण अनुदान नियम, 2014 | क्रमांक एफ 20-81/2015/11/(6), दिनांक 24-09-2015 |
| 7. | तकनीकी पेटेन्ट अनुदान नियम, 2014 | क्रमांक एफ 20-83/2015/11/(6), दिनांक 28-09-2015 |
| 8. | छत्तीसगढ़ राज्य निजी औद्योगिक क्षेत्रों/पार्कों की स्थापना अनुदान नियम, 2014. | क्रमांक एफ 20-102/2015/11/(6), दिनांक 15-01-2016 |

यह अधिसूचना दिनांक 18 सितम्बर 2015 से प्रभावशील होगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**व्ही. के. छबलानी,** विशेष सचिव.

# राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 30 मार्च 2016

क्रमांक एफ 7-4/सात-1/2015.—राज्य शासन, एतद्द्वारा, नीचे संलग्न अनुसार "आपसी सहमति से भूमि क्रय नीति, 2016" लागू करता है. उक्त नीति तत्काल प्रभाव से लागू होगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**के. आर. पिस्दा,** सचिव.

**आपसी सहमति से भूमि क्रय नीति 2016**

राज्य सरकार के विभिन्न विभागों, उपक्रमों/संस्थाओं को उनकी अधोसंरचना निर्माण एवं विकास परियोजनाओं के क्रियान्वयन के लिए समय-समय पर निजी भूमि की आवश्यकता पड़ती है. भू-अर्जन की प्रक्रिया में लगने वाले अतिरिक्त समय और लागत को बचाने की दृष्टि से शासकीय परियोजनाओं को निर्धारित समयावधि में क्रियान्वित करने हेतु प्रतिफल का भुगतान करके भू-धारकों की आपसी सहमति से भूमि प्राप्त की जा सकती है. अनेक अवसर पर निजी भूमि धारक उपरोक्त प्रयोजनों के लिये अपनी भूमि राज्य शासन को विक्रय करने में रूचि रखते हैं, क्योंकि प्रस्तावित अधोसंरचना निर्माण, विकास परियोजनाओं आदि के त्वरित क्रियान्वयन से स्थानीय क्षेत्र का विकास सुनिश्चित होकर वहां के निवासियों को अनेक सामाजिक-आर्थिक लाभ प्राप्त होते हैं. साथ ही भूमि विक्रय की यह विकल्प उन्हें प्रक्रियात्मक सुगमता, समय की बचत व विक्रय मूल्य की शीघ्र प्राप्ति आदि कारणों से भी आकर्षित करता है. आपसी सहमति से राज्य शासन द्वारा भूमि धारकों से भूमि क्रय करना कई परिस्थितियों में दोनों पक्षों के साथ-साथ व्यापक लोकहित में भी लाभकारी होता है.

2. अत: संविधान की राज्य सूची के विषय क्रमांक-18 (भूमि अंतरण) की शक्तियों का प्रयोग करते हुए राज्य शासन द्वारा सार्वजनिक हित की परियोजनाओं के क्रियान्वयन हेतु आपसी सहमति से भूमि क्रय करने की नीति बनाए जाने का निर्णय लिया गया है. राज्य सरकार निजी भू-धारकों की आपसी सहमति से निम्नानुसार "आपसी सहमति से भूमि क्रय नीति" (Consent Land Purchase Policy) जारी करती है :—

1. यह नीति केवल राज्य शासन तथा केन्द्र शासन के विभिन्न विभागों, उपक्रमों/संस्थाओं की रेखीय परियोजनाओं के लिये लागू होगी. रेखीय परियोजनाओं के अलावा अन्य विकास परियोजनाओं के लिये अधिकतम 100 हेक्टर क्षेत्रफल तक भूमि इस नीति के तहत क्रय की जा सकेगी.

2. राज्य शासन के विभिन्न विभागों, उपक्रमों/संस्थाओं को रेखीय परियोजना और विकास कार्यों के लिए भूमि की आवश्यकता होने पर सर्वप्रथम कलेक्टर उपलब्ध शासकीय भूमि में से उपयुक्त भूमि प्रशासकीय विभाग को नियमानुसार हस्तांतरण करेगा.

3. यदि इसके लिए उपयुक्त शासकीय भूमि जिले में उपलब्ध नहीं है तो प्रशासकीय विभाग, उपक्रम/संस्था के आवेदन पर इस नीति के अंतर्गत कार्यवाही करते हुए परियोजना अथवा उसके अंश भाग के लिए निजी भू-धारकों से आपसी सहमति के आधार पर न्यूनतम आवश्यक भूमि क्रय की जा सकेगी.

4. भू-धारक की निजी भूमि क्रय किए जाने के दिनांक को कलेक्टर द्वारा जारी की गई गाईड लाईन की तत्समय प्रभावशील दर के अनुसार संगणित भूमि के मूल्य और भूमि पर स्थित स्थावर परिसम्पत्तियों के मूल्य के बराबर राशि प्रतिफल (Consideration) के रूप में देकर क्रय की जाएगी.

5. उपरोक्त के अतिरिक्त प्रतिफल के समतुल्य राशि विक्रेता को एकमुश्त सोलेशियम (तोषण) के रूप में दी जाएगी. इस प्रकार विक्रेता को निजी भूमि और उस पर स्थित स्थावर परिसम्पत्तियों के लिए भूमि मूल्य की दोगुनी राशि प्राप्त होगी.

6. किंतु उपरोक्तानुसार निर्धारित प्रतिफल के अतिरिक्त भूमिस्वामी को इतनी अतिरिक्त राशि और भुगतान की जावेगी, कि पड़त भूमि के लिये 6.00 लाख रुपये प्रति एकड़, असिंचित भूमि (एक फसली) के लिये 8.00 लाख रुपये प्रति एकड़ तथा सिंचित भूमि (दो फसली) के लिये 10.00 लाख रुपये प्रति एकड़ न्यूनतम प्राप्त हो.

उपरोक्तानुसार भूमि मूल्य निर्धारण के बाद प्रत्येक विक्रेता परिवार को 5.00 लाख (पांच लाख) रुपये पुनर्वास अनुदान के रूप में पृथक से दिया जावेगा.

7. विभाग/उपक्रम/संस्था की परियोजना के लिए क्रय की जाने वाली भूमि उस पर स्थित स्थावर परिसम्पत्तियों के मूल्य और पुनर्वास अनुदान एवं कंडिका-5 के अनुसार देय अतिरिक्त राशि का वहन संबंधित शासकीय विभाग, उपक्रम/संस्था द्वारा किया जाएगा. इसके लिए आवश्यक बजट का प्रावधान संबंधित विभाग/उपक्रम/संस्था द्वारा किया जाएगा.

8. विभाग/उपक्रम/संस्था सर्वप्रथम अधोसंरचना अथवा परियोजना के लिए क्रय की जाने वाली भूमि की न्यूनतम आवश्यकता का आंकलन कर निजी भू-धारक की क्रय की जाने वाली भूमि चिन्हांकित करेगा और आवश्यकतानुसार भूमि क्रय करने हेतु विभाग/उपक्रम/संस्था का प्राधिकृत अधिकारी कलेक्टर को आवेदन प्रस्तुत करेगा.

9. भूमि क्रय हेतु आवेदन-पत्र में निम्न विवरण दिये जाएंगे—
   (1) परियोजना का नाम तथा उद्देश्य,
   (2) क्रय की जाने वाली भूमि का क्षेत्रफल,
   (3) परियोजना के लिए आवश्यक बजट शीर्ष में भूमि क्रय करने के लिए धन राशि की उपलब्धता का ब्यौरा,
   (4) भूमि का विवरण (खसरा क्रमांक/भू-खंड क्रमांक/नजूल शीट क्रमांक, क्षेत्रफल ग्राम, तहसील, जिला और नक्शा),
   (5) भूमि के ज्ञात/अभिलिखित धारक/धारकों के विवरण, जो उपलब्ध हो सके,
   (6) तत्समय प्रभावशील गाईड लाईन की दरों के संदर्भ में भूमि का अनुमानित मूल्य,
   (7) भूमि पर स्थित स्थावर परिसम्पत्तियों का विवरण और अनुमानित मूल्य,
   (8) अन्य विवरण जो विभाग/उपक्रम/संस्था देना चाहे.

10. (1) कलेक्टर आवेदन प्राप्त होने पर भूमि के स्वच्छ धारणाधिकार (Clear title) एवं आधिपत्य के विषय में भू-अभिलेख के आधार पर तहसीलदार से प्रतिवेदन प्राप्त करेगा.

   (2) कलेक्टर भूमि पर स्थित स्थावर परिसम्पत्तियों यथा-कुआं, मकान, वृक्ष आदि का मूल्यांकन संबंधित विभाग यथा-लोक निर्माण विभाग, उद्यानिकी विभाग, वन विभाग आदि के अधिकारी से कराएगा.

   (3) कलेक्टर भूमि और उस पर स्थित स्थावर परिसम्पत्तियों दोनों का मूल्य जोड़कर कुल मूल्यांकन नियत करेगा.

   (4) कुल मूल्यांकन के समतुल्य राशि सोलेशियम (तोषण) निर्धारित किया जावेगा.

   (5) उपरोक्त के अतिरिक्त प्रति विक्रेता परिवार को रु. 5.00 लाख पुनर्वास अनुदान के रूप में दिया जावेगा.

11. विभाग/उपक्रम/संस्था के आवेदन का परीक्षण करने के उपरान्त यदि कलेक्टर के द्वारा वांछित भूमि क्रय योग्य पाई जाती है, तो वह भूमि क्रय करने का प्रस्ताव प्रारूप-क में धारक को भेजकर धारक को 15 दिवस की समयावधि देते हुए धारक से प्रारूप-ख में स्वीकृति की अपेक्षा करेगा. कलेक्टर आवश्यकतानुसार उक्त समयावधि में वृद्धि कर सकेगा.

12. कलेक्टर भू-धारक से उसकी स्वीकृति के साथ-साथ यह वचनबद्ध (Undertaking) प्राप्त करेगा, कि क्रय हेतु प्रस्तावित भूमि सभी प्रकार से उसके स्वच्छ धारणाधिकार में है और इस भूमि के विषय में किसी भी न्यायालय/प्राधिकार के समक्ष स्वत्व और आधिपत्य संबंधी कोई प्रकरण प्रचलित नहीं है और प्रस्तावित भूमि किसी प्रकार से विवादग्रस्त नहीं है. यदि भूमि पर कोई विवाद है, तो उसका संक्षिप्त विवरण देगा. इसके अतिरिक्त भू-धारक यह भी जानकारी देगा, कि प्रस्तावित भूमि सभी विल्लंगमों से मुक्त (free from all encumbrances) है. इस प्रकार की स्वीकृति पत्र भू-धारक अथवा उसके द्वारा अधिकृत अभिकर्ता द्वारा हस्ताक्षरित होगा.

13. (1) धारक की स्वीकृति प्राप्त होने के उपरांत कलेक्टर 15 दिवस की अवधि देते हुए इस आशय की सार्वजनिक सूचना जारी करेगा, कि ऐसी भूमि धारकों (पूरा नाम व पता सहित) से परियोजना के लिए राज्य सरकार के संबंधित विभाग/उपक्रम/संस्था के पक्ष में क्रय किए जाने पर विचार किया जा रहा है. यदि किसी व्यक्ति को भूमि के स्वत्व के विषय में कोई आपत्ति हो, तो वह नियत अवधि में आधार सहित कलेक्टर के समक्ष लिखित आपत्ति प्रस्तुत कर सकता है.

   (2) सूचना जारी करने के अलावा कलेक्टर, तहसीलदार अथवा अन्य सक्षम प्राधिकारी से यह भी सुनिश्चित करायेगा, कि क्रय हेतु प्रस्तावित भूमि संबंधी कोई, विवाद किसी भी न्यायालय में लंबित नहीं है तथा भूमि सभी विल्लंगमों से मुक्त है.

(3) उपरोक्तानुसार जारी की जाने वाली सार्वजनिक सूचना कलेक्टर कार्यालय, उपखंड अधिकारी कार्यालय, तहसील कार्यालय, यथास्थिति ग्राम पंचायत या नगरीय निकाय के कार्यालय के सूचना पटल पर चस्पा कर प्रदर्शित की जाएगी. सार्वजनिक सूचना एक स्थानीय और एक राज्य स्तरीय दैनिक समाचार पत्र में प्रकाशित की जाएगी तथा जिले की वेबसाइट पर भी अपलोड की जाएगी.

14. नियत अवधि में प्राप्त आपत्तियों के आधार पर कलेक्टर, यदि भूमि का खंडित धारणाधिकार (defective title) पाता है, तो वह ऐसी भूमि को क्रय करने के लिए अग्रसर नहीं होगा. जारी सार्वजनिक सूचना की अवधि के अवसान तक यदि कोई आपत्ति प्राप्त नहीं होती है, तो कलेक्टर भू-धारक से राज्य सरकार के संबंधित विभाग/उपक्रम/संस्था के पक्ष में भूमि क्रय हेतु अग्रसर होगा.

15. भू-धारक से लिखित स्वीकृति प्राप्त होने की दिनांक से एक वर्ष के भीतर कलेक्टर राज्य सरकार के विभाग/उपक्रम/संस्था के पक्ष में भूमि क्रय करेगा और इसके लिए उपरोक्तानुसार निर्धारित भूमि/स्थावर परिसम्पत्तियों का मूल्य और अतिरिक्त अनुदान राशि संबंधित भू-धारक को भुगतान कराएगा.

16. भूमि की रजिस्ट्री करने के लिए देय स्टाम्प ड्यूटी पंजीयन शुल्क व अन्य व्यय संबंधित विभाग/उपक्रम/संस्था द्वारा वहन किया जाएगा.

17. इस नीति के अंतर्गत भूमि का क्रय "छत्तीसगढ़ के राज्यपाल द्वारा कलेक्टर" के नाम से की जाएगी. विक्रय पत्र पर हस्ताक्षर करने के लिए संबंधित क्षेत्र के तहसीलदार अथवा अनुविभागीय अधिकारी राजस्व को अधिकृत किया जाता है.

18. क्रय विलेख के पंजीयन उपरांत भूमि का नामांतरण राजस्व अभिलेखों में छत्तीसगढ़ शासन के पक्ष में किया जाएगा, जिसमें संबंधित विभाग/उपक्रम/संस्था का नाम भी अंकित होगा. जैसे छत्तीसगढ़ शासन जल संसाधन विभाग या छत्तीसगढ़ शासन लोक निर्माण विभाग आदि.

19 उपरोक्तानुसार भूमि क्रय के उपरांत यदि परियोजना प्रत्याहृत (withdraw) अथवा असफल हो जाती है और इसके परिणामस्वरूप इस भूमि की आवश्यकता नहीं रह जाती है, तो क्रय की गयी भूमि संबंधित विभाग/उपक्रम/संस्था द्वारा राजस्व विभाग को समर्पित कर दी जाएगी. समर्पित की गयी भूमि राजस्व विभाग द्वारा भविष्य में किसी अन्य शासकीय प्रयोजन अथवा विकास परियोजनाओं के लिए आवंटित की जा सकेगी.

20. शासन द्वारा कृषि हेतु पट्टे पर दी गई शासकीय भूमि की किसी परियोजना हेतु आवश्यकता की दशा में कलेक्टर इस नीति के अंतर्गत पट्टे की नितांत आवश्यकता का परीक्षण करेगा और स्वत्व की भूमि की भांति मूल्य तथा अनुदान की राशि की गणना कर पट्टेदार को उसके द्वारा स्वेच्छा से पट्टा समर्पण करने पर समतुल्य राशि अनुदान के रूप में स्वीकृत कर सकेगा.

**अनुलग्न—** प्रारूप-क एवं प्रारूप-ख

प्ररूप - "क"

कार्यालय कलेक्टर (भू-अर्जन शाखा)

क्रमांक दिनांक

**भूमि क्रय का प्रस्ताव**

प्रति,

1.

2.

**विषय :-** राज्य शासन के विभाग/उपक्रम/संस्था ........................ की ............................ परियोजना के लिये भूमि की आवश्यकता होने के कारण आपके धारणाधिकार की भूमि क्रय करने हेतु प्रस्ताव.

राज्य शासन के विभाग/उपक्रम/संस्था .......................... की ............................ परियोजना के लिये आपके

धारणाधिकार की भूमि की आवश्यकता होने से राज्य शासन/उपक्रम/संस्था निम्न भूमि क्रय करना चाहता है :—

**भूमि एवं परिसम्पत्ति का विवरण**

| | | |
|---|---|---|
| 1. | भूमि का विवरण (खसरा/भूखंड क्रमांक, क्षेत्रफल, ग्राम एवं तहसील जहां भूमि स्थित है, चतुर्सीमा सहित) | |
| 2. | वर्ष .................. के लिये कलेक्टर द्वारा जारी की गई गाईड लाईन के आधार पर संगणित बाजार मूल्य | |
| 3. | उक्त भूमि पर स्थित स्थावर परिसम्पत्ति का विवरण-यदि कोई है | |
| 4. | स्थावर सम्पत्ति का संबंधित विभाग द्वारा आंकलित मूल्य | |
| 5. | कुल मूल्य (2 + 4) | |
| 6. | कुल मूल्य के समतुल्य सोलेशियम | |
| 7. | कुल प्रस्तावित क्रय मूल्य (5 + 6) | |
| 8. | पुनर्वास अनुदान प्रति विक्रेता 5.00 लाख की दर से (क्रमांक 7 के अतिरिक्त) | |

2/ उपरोक्त विवरण अनुसार आपके द्वारा धारित भूमि/भूखंड और उस पर स्थित स्थावर परिसम्पत्ति का कुल बाजार मूल्य रुपये ........................... (शब्दों में रुपये .........................) होता है. यदि आप उक्त भूमि राज्य शासन/उपक्रम/संस्था के पक्ष में विक्रय करने हेतु सहमत हैं, तो प्रतिफल के रूप में आपको ऊपर दिये गये विवरण में उल्लेखित मूल्य तथा सोलेशियम राशि रुपये .............................. एवं पुनर्वास अनुदान ........................... रुपये कुल राशि रुपये ................... (शब्दों में रुपये .........................) दी जाना प्रस्तावित है. आपसे अपेक्षा है, कि राज्य शासन के पक्ष में उक्त विवरण अनुसार भूमि/भूखण्ड उस पर स्थिति स्थावर सम्पत्ति सहित विक्रय करने हेतु अपनी सहमति प्रारूप-ख में जो कि इस प्रस्ताव के साथ संलग्न है, प्रस्ताव प्राप्ति के 15 दिवस के भीतर मेरे कार्यालय में स्वयं अथवा अपने प्राधिकृत अभिकर्ता के माध्यम से प्रस्तुत करें.

3/ यदि उक्तानुसार प्रारूप-ख में आपकी ओर प्रस्ताव की स्वीकृति प्रस्तुत की जाती है, तो विषयांकित परियोजना के लिये राज्य शासन/उपक्रम/संस्था के पक्ष में आपके धारणाधिकार की उक्त भूमि/भूखंड उस पर स्थित स्थावर सम्पत्ति सहित क्रय की जाएगी.

4/ आपकी स्वीकृति प्राप्त होने तक धारणाधिकार विषयक जांच की जाएगी और यदि भूमि/भूखंड आपके स्वच्छ धारणाधिकार में पाया जाता है, तो आपको एक वर्ष के भीतर विक्रय विलेख निष्पादित करना होगा. प्रतिफल की राशि का भुगतान विक्रय विलेख निष्पादन के समय आपको किया जावेगा.

**संलग्न—** प्रारूप-ख

कलेक्टर

जिला-

प्ररूप – "ख"

**स्वीकृति पत्र**

मैं/हम ........................................... पुत्र .................................................. आयु ................ वर्ष स्थाई पता .............................. तहसील ......................... जिला .............................................. वर्तमान पता ............ .............................. जिला कलेक्टर ............................. के पत्र क्रमांक ................................ दिनांक .................. द्वारा मुझे/हमें प्राप्त मेरे धारणाधिकार की भूमि/भू-खंड जिसके विवरण नीचे अनुसूची में दिये गये हैं, को कलेक्टर के पत्रानुसार राज्य सरकार के विभाग/उपक्रम/संस्था की ......................................... परियोजना के लिए क्रय करने हेतु प्राप्त प्रस्ताव अनुसार प्रस्ताव में उल्लेखित प्रतिफल (सोलेशियम सहित) रुपया ................................ (शब्दों में ....................................) और समतुल्य पुनर्वास अनुदान रुपया ............................... (शब्दों में .......................................) लेकर राज्य सरकार के पक्ष में विक्रय करने हेतु स्वीकृति देता हूं/देते हैं.

2. मैं/हम यह भी घोषित करता हूं/करते हैं, कि प्रस्तावित भूमि सभी प्रकार से मेरे/हमारे स्वच्छ धारणाधिकार में है और इस भूमि के विषय में किसी भी न्यायालय/प्राधिकार के समक्ष स्वत्व और आधिपत्य संबंधी कोई प्रकरण प्रचलित नहीं है और प्रस्तावित भूमि सभी विल्लंगमों से मुक्त (free from all encumbrances) है.

3. प्रस्तावित भूमि विवादग्रस्त नहीं है. (यदि विवाद है तो उसका विवरण दिया जाए)

अनुसूची

**भूमि के विवरण**

----------------------------------------

----------------------------------------

**हस्ताक्षर**
स्वीकृतकर्ता भू-धारक

स्थान ------------------ दिनांक --------------

**साक्षी**

1. ----------------------------------

2. ----------------------------------

## राजस्व विभाग

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला कोरिया, बैकुण्ठपुर, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग

बैकुण्ठपुर, दिनांक 3 फरवरी 2016

क्रमांक/853/भू-अर्जन/2015.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम, 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उपधारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इसके द्वारा इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन इसके द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अन्तर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

### अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| कोरिया | बैकुण्ठपुर | छरछा<br>प.ह.नं. 04 | 50.249 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग, बैकुण्ठपुर. | गेज बांध डुब क्षेत्र में शेष बची भूमि. |

भूमि का नक्शा (प्लान) अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), बैकुण्ठपुर जिला कोरिया के कार्यालय में देखा जा सकता है.

बैकुण्ठपुर, दिनांक 3 फरवरी 2016

क्रमांक/854/भू-अर्जन/2015.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम, 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उपधारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इसके द्वारा इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन इसके द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अन्तर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

### अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| कोरिया | बैकुण्ठपुर | रकेया<br>प.ह.नं. 04 | 5.143 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग, बैकुण्ठपुर. | गेज बांध डुब क्षेत्र में शेष बची भूमि. |

भूमि का नक्शा (प्लान) अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), बैकुण्ठपुर जिला कोरिया के कार्यालय में देखा जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एस. प्रकाश,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

# कार्यालय, कलेक्टर, जिला बलौदाबाजार-भाटापारा, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग

बलौदाबाजार, दिनांक 22 फरवरी 2016

क्रमांक 01/अ-82 वर्ष 2015-16.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम, 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उपधारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इसके द्वारा इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन इसके द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अन्तर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| बलौदाबाजार-भाटापारा | पलारी | रोहांसी प.ह.नं. 34 | 3.146 | कार्यपालन अभियंता, महानदी जलाशय परियोजना द्वितीय चरण कार्य संभाग, रायपुर (छ.ग.) | राजीव समोदा-निसदा व्यपवर्तन योजना के मुख्य नहर निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व) एवं भू-अर्जन अधिकारी, बलौदाबाजार के कार्यालय में किया जा सकता है.

बलौदाबाजार, दिनांक 22 फरवरी 2016

क्रमांक 02/अ-82 वर्ष 2015-16.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम, 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उपधारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इसके द्वारा इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन इसके द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अन्तर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| बलौदाबाजार-भाटापारा | पलारी | बलौदी | 0.607 | कार्यपालन अभियंता, महानदी जलाशय परियोजना द्वितीय चरण कार्य संभाग, रायपुर (छ.ग.) | राजीव समोदा-निसदा व्यपवर्तन योजना के मुख्य नहर निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व) एवं भू-अर्जन अधिकारी, बलौदाबाजार के कार्यालय में किया जा सकता है.

बलौदाबाजार, दिनांक 22 फरवरी 2016

क्रमांक 03/अ-82 वर्ष 2015-16.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम, 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उपधारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इसके द्वारा इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन इसके द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अन्तर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| बलौदाबाजार-भाटापारा | पलारी | खपरी प.ह.नं. 35 | 0.997 | कार्यपालन अभियंता, महानदी जलाशय परियोजना द्वितीय चरण कार्य संभाग, रायपुर (छ.ग.) | राजीव समोदा-निसदा व्यपवर्तन योजना के मुख्य नहर निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व) एवं भू-अर्जन अधिकारी, बलौदाबाजार के कार्यालय में किया जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**बसवराजु एस.,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला जांजगीर-चांपा, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग

जांजगीर-चांपा, दिनांक 30 मार्च 2016

क्रमांक 5616/भू-अर्जन/2016.—चूंकि राज्य शासन को इस बात का समाधान हो गया है कि नीचे दी गई अनुसूची के पद (1) में वर्णित भूमि की अनुसूची के पद (2) में उल्लेखित सार्वजनिक प्रयोजन के लिए आवश्यकता है. अतः भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम, 2013 कहा जायेगा) की धारा 19 के अन्तर्गत इसके द्वारा यह घोषित किया जाता है कि उक्त भूमि की उक्त प्रयोजन के लिए आवश्यकता है :—

अनुसूची

(1) भूमि का वर्णन-
- (क) जिला-जांजगीर-चांपा
- (ख) तहसील-नवागढ़
- (ग) नगर/ग्राम-धाराशिव, प.ह.नं. 07
- (घ) लगभग क्षेत्रफल-1.790 हेक्टेयर

| खसरा नम्बर | रकबा (हेक्टेयर में) |
|---|---|
| (1) | (2) |
| 935 | 0.061 |
| 936/1 | 0.162 |
| 937/1 | 0.061 |
| 1301/5 | 0.182 |
| 1303/1 | 0.117 |
| 1303/3 | 0.004 |
| 2823/3 | 0.129 |
| 2823/4 | 0.032 |
| 2828/2 | 0.206 |
| 2835 | 0.040 |
| 2836 | 0.028 |
| 2837 | 0.036 |
| 2838 | 0.024 |
| 2843/2 | 0.028 |
| 2843/3 | 0.105 |
| 2843/6 | 0.045 |
| 2844/1 | 0.109 |
| 2845/1 | 0.045 |
| 2846/1 | 0.057 |

| | (1) | (2) |
|---|---|---|
| | 2847/1 | 0.089 |
| | 2847/2 | 0.093 |
| | 2847/4 | 0.040 |
| | 2848/2 | 0.057 |
| | 2853 | 0.040 |
| योग | 24 | 1.790 |

(2) सार्वजनिक प्रयोजन जिसके लिए आवश्यकता है-गोविंदा-पेंड्री पर हसदेव नदी पर पुल एवं पहुंच मार्ग निर्माण हेतु.

(3) भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (रा.) एवं भू-अर्जन अधिकारी, जांजगीर के कार्यालय में किया जा सकता है.

जांजगीर-चांपा, दिनांक 30 मार्च 2016

क्रमांक 5637/भू-अर्जन/2016.—चूंकि राज्य शासन को इस बात का समाधान हो गया है कि नीचे दी गई अनुसूची के पद (1) में वर्णित भूमि की अनुसूची के पद (2) में उल्लेखित सार्वजनिक प्रयोजन के लिए आवश्यकता है. अतः भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम, 2013 कहा जायेगा) की धारा 19 के अन्तर्गत इसके द्वारा यह घोषित किया जाता है कि उक्त भूमि की उक्त प्रयोजन के लिए आवश्यकता है :—

## अनुसूची

(1) भूमि का वर्णन-
- (क) जिला-जांजगीर-चांपा
- (ख) तहसील-नवागढ़
- (ग) नगर/ग्राम-हरदी (हरि), प.ह.नं. 05
- (घ) लगभग क्षेत्रफल-0.333 हेक्टेयर

| | खसरा नम्बर | रकबा (हेक्टेयर में) |
|---|---|---|
| | (1) | (2) |
| | 297/1 | 0.024 |
| | 297/2 | 0.016 |
| | 298 | 0.084 |
| | 286/17 | 0.008 |
| | 286/21 | 0.008 |
| | 286/15 | 0.036 |
| | 286/13 | 0.028 |
| | 243/1 | 0.020 |
| | 244 | 0.032 |
| | 286/12 | 0.016 |
| | 290/3 | 0.061 |
| योग | 11 | 0.333 |

(2) सार्वजनिक प्रयोजन जिसके लिए आवश्यकता है-रोगदा-बिरगहनी मार्ग निर्माण हेतु.

(3) भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (रा.) एवं भू-अर्जन अधिकारी, जांजगीर के कार्यालय में किया जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**ओ. पी. चौधरी,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला धमतरी, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग

धमतरी, दिनांक 15 जनवरी 2016

क्रमांक 04/अ-82/2014-15.—चूंकि राज्य शासन को इस बात का समाधान हो गया है कि नीचे दी गई अनुसूची के पद (1) में वर्णित भूमि की अनुसूची के पद (2) में उल्लेखित सार्वजनिक प्रयोजन के लिए आवश्यकता है. अतः भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम, 2013 कहा जायेगा) की धारा 19 के अन्तर्गत इसके द्वारा यह घोषित किया जाता है कि उक्त भूमि की उक्त प्रयोजन के लिए आवश्यकता है :—

## अनुसूची

(1) भूमि का वर्णन-
- (क) जिला-धमतरी
- (ख) तहसील-कुरूद
- (ग) नगर/ग्राम-भखारा, प.ह.नं. 15
- (घ) लगभग क्षेत्रफल-06.44 हेक्टेयर

| खसरा नम्बर | रकबा (हेक्टेयर में) |
|---|---|
| (1) | (2) |
| 17 | 0.11 |
| 18 | 0.03 |
| 20 | 0.26 |
| 33 | 0.13 |

| (1) | (2) |
|---|---|
| 34 | 0.40 |
| 35 | 0.06 |
| 67 | 0.36 |
| 85 | 0.29 |
| 84/2 | 0.24 |
| 83/1 | 0.15 |
| 83/2 | 0.05 |
| 123 | 0.02 |
| 224 | 0.07 |
| 191 | 0.11 |
| 142 | 0.25 |
| 143 | 0.07 |
| 144 | 0.24 |
| 145 | 0.01 |
| 189 | 0.17 |
| 190 | 0.02 |
| 192 | 0.08 |
| 193/2 | 0.06 |
| 193/4 | 0.11 |
| 225 | 0.05 |
| 226 | 0.24 |
| 386 | 0.17 |
| 388 | 0.03 |
| 389 | 0.02 |
| 395 | 0.03 |
| 396/1 | 0.21 |
| 396/2 | 0.06 |
| 397 | 0.08 |
| 429 | 0.10 |
| 456 | 0.31 |
| 457 | 0.02 |
| 458 | 0.20 |
| 461 | 0.60 |
| 462 | 0.10 |
| 463 | 0.20 |
| 465 | 0.20 |
| 467 | 0.10 |
| 470/1 | 0.01 |
| 470/2 | 0.01 |
| 470/3 | 0.03 |
| 730/1 | 0.04 |
| 730/2 | 0.04 |
| 730/4 | 0.17 |
| 1415 | 0.09 |
| 1430 | 0.04 |
| योग 49 | 6.44 |

(2) सार्वजनिक प्रयोजन जिसके लिए आवश्यकता है-भखारा-सुपेला-सिलघट मार्ग निर्माण हेतु.

(3) भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), कुरूद के कार्यालय में किया जा सकता है.

धमतरी, दिनांक 15 जनवरी 2016

क्रमांक 11/अ-82/2014-15.—चूंकि राज्य शासन को इस बात का समाधान हो गया है कि नीचे दी गई अनुसूची के पद (1) में वर्णित भूमि की अनुसूची के पद (2) में उल्लेखित सार्वजनिक प्रयोजन के लिए आवश्यकता है. अत: भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम, 2013 कहा जायेगा) की धारा 19 के अन्तर्गत इसके द्वारा यह घोषित किया जाता है कि उक्त भूमि की उक्त प्रयोजन के लिए आवश्यकता है :—

## अनुसूची

(1) भूमि का वर्णन-
- (क) जिला-धमतरी
- (ख) तहसील-कुरूद
- (ग) नगर/ग्राम-भखारा, प.ह.नं. 15
- (घ) लगभग क्षेत्रफल-0.36 हेक्टेयर

| | खसरा नम्बर (1) | रकबा (हेक्टेयर में) (2) |
|---|---|---|
| | 1598 | 0.03 |
| | 1599 | 0.02 |
| | 1616/2 | 0.04 |
| | 1617/2 | 0.06 |
| | 1626/2 | 0.02 |
| | 1619 | 0.19 |
| योग | 6 | 0.36 |

(2) सार्वजनिक प्रयोजन जिसके लिए आवश्यकता है-भखारा में अटल चौक से बायपास मार्ग (गौरवपथ) निर्माण हेतु.

(3) भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), कुरूद के कार्यालय में किया जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**भीम सिंह,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

# विभाग प्रमुखों के आदेश

## कार्यालय, उप संचालक, नगर तथा ग्राम निवेश, क्षेत्रीय कार्यालय, जगदलपुर (छ.ग.)

जगदलपुर, दिनांक 18 फरवरी 2016

क्रमांक/294/बा.व.भू-उप./नग्रानि/2016.—एतद्द्वारा यह सूचना दी जाती है कि बारसूर निवेश क्षेत्र के लिए वर्तमान भूमि उपयोग संबंधी मानचित्र एवं रजिस्टरों को छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम 1973 (क्रमांक 23 सन् 1973) की धारा 15 की उपधारा (1) के अधीन तैयार किया गया है. और उसकी एक-एक प्रति कार्यालय नगर पंचायत भवन बारसूर (प्रदर्शनी स्थल) जिला दंतेवाड़ा, कार्यालय कलेक्टर जिला दन्तेवाड़ा एवं कार्यालय उप संचालक, नगर तथा ग्राम निवेश, संयुक्त जिला कार्यालय भवन द्वितीय तल जगदलपुर कक्ष क्र. 31 में दिनांक 27 फरवरी 2016 से कार्यालयीन अवधि के दौरान कार्य दिवसों में निरीक्षण के लिए उपलब्ध है. बारसूर निवेश क्षेत्र की सीमा निम्नलिखित अनुसूची में दर्शित है :—

अनुसूची

**बारसूर निवेश क्षेत्र की सीमाएं**

| | | |
|---|---|---|
| **उत्तर में** | : | नगर पंचायत बारसूर एवं ग्राम हिटामेटा की उत्तरी सीमा तक. |
| **पूर्व में** | : | ग्राम हिटामेटा एवं नगर पंचायत बारसूर की पूर्वी सीमा तक. |
| **दक्षिण में** | : | नगर पंचायत बारसूर एवं ग्राम मूचनार की दक्षिणी सीमा तक. |
| **पश्चिम में** | : | ग्राम मूचनार एवं नगर पंचायत बारसूर की पश्चिमी सीमा तक. |

यदि इस प्रकार तैयार किए गए अनुसूची के वर्तमान भूमि उपयोग संबंधी मानचित्र एवं रजिस्टर के संबंध में कोई आपत्ति या सुझाव हो तो उक्त विनिर्दिष्ट स्थलों पर तथा इस सूचना के छत्तीसगढ़ राजपत्र में प्रकाशन की तारीख से 30 दिनों की समयावधि के भीतर लिखित रूप में उप संचालक, नगर तथा ग्राम निवेश, जगदलपुर को प्रस्तुत किया जाना चाहिए.

भूमि के वर्तमान उपयोग संबंधी उक्त मानचित्र के संबंध में किसी ऐसे आपत्ति या सुझाव पर जो किसी व्यक्ति के द्वारा विनिर्दिष्ट कालावधि के भीतर प्राप्त हों, संचालक, नगर तथा ग्राम निवेश द्वारा विचार किया जायेगा.

**निरीक्षण स्थल :—** कार्यालय नगर पंचायत भवन बारसूर

No./294/Barsor.EXT.L./T&CP/2016.—Notice is hereby given that the existing land use map for Barsoor Planning Area has been prepared under section 15 sub-section (1) of the Chhattisgarh Nagar Tatha Gram Nivesh Adhiniyam, 1973 (No. 23 of 1973) and a copy there of is available for inspection from date 28-01-2016 during office hours in the Office of the Nagar Panchayat (Exhibition Venue) Barsoor, Office of the Collector, District Dantewada & Office of Deputy Director, Town & Country Planning, Collectorate Compound Composite Building Jagdalpur, Dist. Bastar. The limit of the Barsoo r Planning Area is defined in the Schedule given below :—

SCHEDULE

**Limits of Barsoor Planning Area**

| | | |
|---|---|---|
| NORTH | : | Nagar Panchayat Barsoor and Village Hitameta to the northern limit. |
| EAST | : | Village-Hitameta and Nagar Panchayat Barsoor upto the eastern limit. |
| SOUTH | : | Nagar Panchayat Barsoor and Muchnar upto the southern limit of village. |
| WEST | : | Village Muchnar and Nagar Panchayat Barsoor upto the western limit of village. |

If there be any objection or suggestion with respect to the existing land use map prepared it should be sent in writing to the Deputy Director, Town & Country Planning, Jagdalpur within a period of thirty days from the, date of publication of the Notice in the Chhattisgarh Gazette.

Any objection or suggestion which may be received from any person with respect to the said existing land use map before the period specified above will be considered by Director.

**Place of Inspection :** Nagar Panchayat Bhavan Barsoor.

**डी. के. बघेल,**
सहायक संचालक.

